


# माता क्षीरभवानी पूजाविधिः



श्रीभूतेश्वर श्रीमहाराज्ञी

जम्मू-कश्मीर राज्यसचिवालय हिन्दूधार्मिकसंस्था

श्रीनगर • जम्मू




# माता क्षीरभवानी पूजाविधिः

सम्पादक

**प्रो० मखनलाल कुकिलू**

प्रकाशक

**जम्मू-कश्मीर राज्यसचिवालय**

**हिन्दूधार्मिकसंस्था**

**श्रीनगर • जम्मू**

प्रथम संस्करण : 1000

ज्येष्ठ अष्टमी 15 जून, 2005

मूल्य : पचास रुपये

ॐ नमः परमसंविद् चिद्वपुषे

# विषयसूची

# माता-क्षीरभवानी



श्रीनीलमतपुराण, भृङ्गेशसंहिता, राजतरंगिणी आदि ऐतिहासिक ग्रन्थों के अनुसार कश्मीर-मण्डल छः मन्वन्तरों तक चारों ओर पानी से भरा हुआ एक बड़ा झील था जो सतीसर के नाम से प्रसिद्ध था। कुछ इनी-गिनी चोटियां ही दिखती थीं। कई पहाड़ी चोटियों के पत्थरों में लोहों के कड़े इस समय भी मिलते हैं, जिससे यह स्पष्ट होता है कि पानी ही पानी होने से किसी समय नौकायें इन लोहे के कड़ों के साथ बांधी जाती थी। आदिपुराण में भी नौबन्धन तीर्थ का उल्लेख मिलता है। अस्तु, सातवें मन्वंतर के आरम्भ में कश्यप ऋषि ने इस देश को बसाने की इच्छा से कठोर तपस्या से ब्रह्मा को प्रसन्न किया। ब्रह्मा ने इन्द्र को आज्ञा दी कि वह वराहमूल (वर्तमान बारामुल्ला) के निकट पहाड़ को वज्र से तोड़कर पानी निकास का प्रबन्ध करे। इसी आज्ञा के परिणामस्वरूप यह देश सर्वथा जलहीन हुआ और इसका नाम कश्यपमरु पड़ गया। इसी नाम से आज के, कशीर या कश्मीर बन गये।

महर्षि कश्यप ने कठोर तपस्या फिर की और भगवान शंकर को प्रसन्न करके कश्मीर-मण्डल में वितस्ता नदी को प्रवाहित कराया। इसी से यह देश लहलहाने लगा। पर यहां के मूल निवासी पिशाच लोग उस समय की जनता को बहुत कष्ट देते थे। फिर एक तरीका अपनाया गया जिसके आधार पर गर्मियों में ये लोग काशगार की ओर दुश्मनों से लड़ने के लिए जाते थे और सर्दियों में भारत के दूसरे प्रान्तों में भाग जाते थे। धीरे-धीरे पिशाचों का पतन होने लगा और यहां के लोगों ने शीत पर भी काबू पा लिया और भयरहित वे स्थायीरूप से

रहने लगे। इसकी महानता से प्रभावित होकर भारत के दूसरे स्थानों से भी बहुत से लोग आने लगे और यहां के तीर्थस्थानों की महिमा का गुणगान करने लगे। इन पर्वतमालाओं में जहाँ-जहाँ कुतूहलपूर्ण झलक मिली वहाँ उन्हें ईश्वरत्व का साक्षात् आभास हुआ। अतः हमारे देश में जितनी भी नदियाँ तथा ऊँची पर्वतमालायें हैं वे स्वयं तीर्थों की कोटि में गिनी जाती हैं। अतएव भारत के उत्तर में विद्यमान भारतदेश का मुकुट कश्मीर देश अपनी विशेषताओं के कारण अनन्यतम है।

कश्मीर देश वास्तव में तीर्थों का घर है। सारे भारतवर्ष में जनसाधारण के आनन्द और कौतूहल को बढ़ाने वाले यहां के तीर्थ-स्थान अनुपम हैं।

इतिहासकार कल्हण भी यह लिखने को विवश हुए हैं कि कश्मीर का भूभाग तिलभर भी तीर्थों से रहित नहीं है-

**"तिलांशोऽपि न यत्रास्ति पृथिव्याः तीर्थैर्बहिष्कृतः"**
*(रा.त. कल्हण 1.38)*

कश्मीर के भिन्न-भिन्न इतिहासों में बहुत सारे ऐसे तीर्थों का उल्लेख मिलता है, जो या तो विस्मृति के गर्त में पड़े हुए हैं या जिनका ढांचा ही आजकल बदल गया है। फिर भी कई ऐसे महत्त्वपूर्ण तीर्थस्थान हैं, जिनका गौरव बराबर आज भी पूर्ववत् ही हैं। इन तीर्थस्थानों में हरमुकटगंगा, कौंसरनाग, अमरनाथ, विष्णुपाद, मार्तण्ड, क्षीरभवानी, शारदाकुण्ड श्रीचक्रेश्वर, श्रीज्वालादेवी तीर्थस्थान आदि उल्लेखनीय हैं।

राजतरंगिणीकार प्राज्यभट्ट ने अपनी राजतरंगिणी में लिखा है कि–

**"नीलादीनि शतानि सप्त फणिनां तीर्थौकसां कोटयो विख्याताश्चसुतीर्थ उत्तमतराः कश्मीर भूमण्डले"**

अर्थात् नील आदि 700 नाग, शक्तिपीठ तथा करोड़ों ही तीर्थ कश्मीर में विद्यमान हैं। इतिहासकार प्राज्यभट्ट के इस कथन से यह प्रमाणित होता है कि कश्मीरमण्डल नील वासुकि आदि नागों का तीर्थस्थान होने के साथ शाक्तपीठों के लिए भी बहुमान्य है तथा यहां अन्य करोड़ों तीर्थस्थान हैं।

इन शाक्तपीठों में श्रीचक्रेश्वर (हारी पर्वत) श्री शारदाकुण्ड (शारदा-पाकिस्तान) तथा श्री क्षीरभवानी का तीर्थस्थान मूर्धन्य हैं। यहां पर यह उल्लेखनीय है कि श्री भृङ्गेश ऋषि कश्मीर देश के महान् इतिहासकार तथा भूगोलवेत्ता महापुरुष हुए हैं। इन्होंने "श्री भृङ्गेश संहिता" नामक पुस्तक की रचना की है जिससे हमारे देश की प्राचीन ऐतिहासिक तथा भौगोलिक दिशा में चार चांद लगे हैं। कश्मीर की प्राचीन भौगोलिक तथा सांस्कृतिक दशा का अध्ययन करने में "श्री भृङ्गेश संहिता" जैसी पुस्तकों का महत्वपूर्ण योगदान है। श्री भृङ्गेश ऋषि के काल निर्णय के विषय में निश्चित रूप में कुछ कहा नहीं जाता पर कई इतिहासकारों का विचार है कि ये कश्यप ऋषि के पश्चात् पैदा हुए हैं। इस सम्बन्ध में श्री भृङ्गेश संहिता में यह वृत्तांत आया है कि जब कश्यप ऋषि ने इस भू मण्डल को पानी से निकाल कर रहने के योग्य बनाया तो इसे तक्षक नाग तथा नील नाग के हवाले करके स्वयं अन्तर्ध्यान हुए। फिर कुछ समय के पश्चात् श्री भृङ्गेश ऋषि हिमालय की चोटियों पर घूमते-घूमते कश्मीरमण्डल पर आ उतरे और यहां के सुन्दर तीर्थों से प्रभावित होकर दूसरे लोगों को भी इनके माहात्म्य तथा रहस्यों से अवगत कराया।

वास्तव में देखा जाए तो कश्मीर के तीर्थों का भौगोलिक परिचय देने वाले श्री भृङ्गेश ऋषि ही एक अनुभवी लेखक हैं। इस प्रकार श्री भृङ्गेश संहिता में कश्मीर के प्रसिद्ध तीर्थस्थानों के माहात्म्य का सुविस्तृत वर्णन मिलता है। दुर्भाग्यवश इस पुस्तक की रही सही प्रतियां

भी आतंकवाद के प्रकोप की ज्वाला में (जो कुछेक पुराने कश्मीरी पंडित घरानों में विद्यमान थीं) स्वाहा हुई। रही सही प्रति जो स्वर्गीय श्री महाराजा रणवीर सिंह जी के अथक प्रयत्नों के परिणामस्वरूप उपलब्ध है, उसका विवरण डा० स्टाइन (Dr. Stein) ने "Catalogue of Sanskrit MSs" में दिया है।

कश्मीर मण्डल के इन सुरम्य अनेक मुख्य तीर्थस्थानों में "क्षीरभवानी" नामक तीर्थस्थान एक शक्तिशाली शाक्तपीठ है। क्षीरभवानी महाराज्ञी भगवती का दूसरा नाम है। श्रीनगर के पश्चिम में 25 कि०मी० की दूरी पर यह तीर्थ "स्थूल मूल" गांव में स्थित है। इसी का तूलमूल्य के नाम से भी भृङ्गेश संहिता में उल्लेख मिलता है। इस नाम की सार्थकता के विषय में कहा जाता है कि–

**लघुभूतानि अन्यानि तीर्थानि यान्ति तूलवत्।**
**मूल्येन तुल्यतां यत्र तूलमूलेति गीयते।।**

अर्थात् अन्य सारे तीर्थों का महत्त्व जिस तीर्थ के सामने तूल-रूई के समान नगण्य है, अतएव इस शाक्तपीठ को तूल-मूल के नाम से पुकारा जाता है।

महावैष्णव तीर्थ होने से क्षीर आदि मिष्ठान्न पदार्थों तथा दुग्धनिर्मित द्रव्यों का नैवेद्य अर्पण करने से इस देवी का नाम "क्षीरभवानी" भी है। प्रायः हम 'श्री महाराज्ञा' भगवती के नाम से इस देवी को पुकारते हैं, पर ऐसा शास्त्र सम्मत नहीं है। वास्तव में संस्कृत व्याकरण के आधार पर महाराज्ञा न कहकर सदा 'महाराज्ञी' कहना चाहिए क्योंकि महान्+राजन् से महाराजा बनता है जो कि पुरुष वाचक है (Masculine) है। देवी शक्ति वाचक शब्द है अतः सदा 'महाराज्ञी' ही कहना चाहिए। महाराज्ञा नहीं। इस नाम का शाब्दिक अर्थ है कि-

'राजत इति महती च इयं' इति महाराज्ञी अर्थात् यह अत्यन्त

प्रकाशशीला है और सब देवियों में सर्वोत्तम है। प्रकाशशीला कहने का तात्पर्य यह है कि इस महाशक्ति के स्मरणमात्र से ही जो प्रकाश चारों ओर से छा जाता है उससे हमारे तीनों मल अर्थात् आनवमल, मायीयमल और कार्ममल नष्ट होते हैं और हम जीवन्मुक्त हो जाते हैं। जीवन्मुक्ति का वरदान देने से ही यह 'महा' अर्थात् सर्वोत्तमा है। डा० श्री मोनियर विलयम ने राज्ञी शब्द का अर्थ अपने कोष में "विश्व आत्मा-आधार" दिया है। इससे यह प्रमाणित होता है कि महाराज्ञी विश्वमय और विश्वोतीर्ण है तथा विश्वमय होने से समस्त चराचर जगत् की पालना करती है। पुराणों में दश महाविद्याओं का उल्लेख मिलता है जिनमें 'धूमावती' एक महाविद्या है। तन्त्रों में उमा देवी को 'धूमावती' के नाम से भी पुकारा गया है। स्मरण रहे कि ऋग्वेद में इसे सुतारा भी कहते हैं। जिसका अर्थ है कि यह सुख पूर्वक तारने योग्य है। अभाव और संकट को दूर कर सुख प्रदान करने वाली है। इससे यह बात दृढ़ होती है कि महाराज्ञी धूमावती और सुतारा अभिन्न हैं। शिवरात्रिपूजा में कालरात्रि,ताररात्रि, शिवरात्रि तथा राज्ञिरात्रि का उल्लेख मिलता है। राज्ञिरात्रि से तात्पर्य है कि श्री महाराज्ञी हमारे शरीर तथा इन्द्रियों पर अधिकार अथवा राज्य प्राप्त कर के ही उदित होती हैं। यह प्रकाश विमर्शमय है। प्रकाश से यह स्वात्मावभास कराती है तथा विमर्श-शक्ति से उसका अनुभव कराती है। भृंगेश संहिता में लिखा है कि घोर तपस्या के पश्चात् महर्षि पुलस्त्य के बेटे रावण ने अपनी नगरी श्रीलंका में महादेव से वर पाकर शक्ति की उपासना में तन-मन-धन लगाया और भक्तिपूर्वक मां की साधना की। महामाया के सन्तुष्ट होने पर रावण ने उनसे प्रार्थना की कि वह अपना निवास श्रीलंका में ही रखे ताकि रावण उसकी स्तुति सदा करता रहेगा। देवी ने रावण की यह प्रार्थना स्वीकार की। लंकाद्वीप के उत्तरीय दिशा के मध्यभाग में असंख्य नागों से भरे हुए एक जलकुण्ड में वह मां श्यामा तामसी

रूप में विराजमान हुई। राक्षसी रीति के अनुसार रावण सभी राक्षसों के साथ तामसिक पदार्थों द्वारा उसकी पूजा करने लगे। रावण को गर्व हुआ और उसने महामाया की प्रतिष्ठा गुप्त पहाड़ों की कंदराओं में की। परन्तु जगदम्बा श्यामा, राक्षसों के बुरे व्यवहार से क्रोधित होकर अप्रसन्न हुई और उसने वह स्थान छोड़ने के लिए विचार किया। फिर त्रेतायुग में जब श्रीराम ने लंका पर धावा बोला तो रावण का भावी नाश जानकर भगवती श्यामा ने बलशाली हनुमान को आज्ञा दी कि वह उसे कंधों पर बिठाकर सतीसर (कश्मीर) की ओर ले चले क्योंकि श्रीलंका में उनके रहने पर वर के अनुसार रावण का लंका समेत नाश नहीं होगा और रामराज्य स्थापित नहीं होगा। माता के आदेशानुसार श्री हनुमान जी ने सारे नागों के समेत जगदम्बा श्यामा को कंधों पर विराजमान करके सतीसर की ओर प्रस्थान किया। वहां उनका सर्वप्रथम विष्णुपाद तीर्थंकर पर पदार्पण हुआ, जहां सुन्दर वनस्थली में कुछ समय के लिए श्यामा देवी ने विश्राम किया। वहां से मध्यग्राम (मंजगाम) फिर खनभरणी (देवसर) फिर लुकटीपुर (अनन्तनाग) राईथन (राज्ञीस्तन) वादीपुर, चण्डीपुर, शारदातीर्थ आदि प्रधान स्थानों का भ्रमण करके, अन्त में पवित्र शादीपुर (संगम) के पास प्रयागराज तीर्थ के इर्द-गिर्द सुन्दर वृक्षों तथा वल्लरियों से आवृत दलदल वाली रूई जैसी नर्म भूमि वाले स्थान को, जिसका नाम तुलमूल था, अपना आधार बनाया। इस स्थान के चारों ओर पानी है जिसमें मानसबल तथा आंचार झील भी सीमित हैं। एवं अपने भक्तों के कल्याण के लिए श्यामा भगवती अपनी तामसिक प्रवृत्ति को छोड़कर सात्विक रूप में आविर्भूत हुई तथा अमृतमय जलकुण्ड में अनन्त नागों के समेत प्रतिष्ठित हुई। ऐसा वर्णन है कि वास्तव में श्री रामराज्य की स्थापना के लिए ही देवी ने श्री महाराज्ञी का रूप धारण किया।

यह उल्लेखनीय तीर्थ कई वर्षों तक गुप्त रहा। बाद में कश्मीर के

एक सिद्ध योगी की प्रेरणा से इसका आविर्भाव हुआ। कहते हैं कि बोहरी कदल श्रीनगरवासी एक परमदेवीभक्त उपासक, साधक और जितेन्द्रियी श्री पं० कृष्णजू पर जगदम्बा अत्यन्त प्रसन्न हुई और एक दिन भगवती ने उन्हें सपने में दर्शन देकर आदेश दिया कि वह गांधरबल (श्रीनगर से 20 कि०मी० दूर) से नैया में जाकर उस जलमग्न तीर्थस्थान की खोज करें जहां माता पदासीन है। उनका मार्गदर्शन उनके आगे आगे तैरता हुआ एक नाग करेगा और तैरते-तैरते जहां वह नाग रुककर अपना फण ऊपर उठाकर रुकेगा वहीं श्री महाराज्ञी का पवित्र तीर्थस्थान होगा। वहीं पर उनकी पूजा करनी चाहिए। पंडितकृष्ण जू ने जो कश्मीर के महान् सन्त ऋषिपीर के समकालीन होने से मुगलों के शासनकाल में विद्यमान थे, दूसरे दिन यह स्वप्रघटना अन्य साथियों को सुनाई। सारे साथी अत्यन्त प्रसन्न हुए और इस तीर्थस्थान की खोज करने उसी समय निकले। स्वप्न में यथानिर्दिष्ट, गान्धरबल के पास नौका में बैठकर ज्योंही ये चलने लगे तो जल पर तैरते हुए एक नाग के दर्शन हुए। सभी भक्तगण इस नागराज का अनुसरण करते करते तुलमुला गांव के बीच में एक विशेष स्थान पर पहुंचे तो वहां उसी समय नागराज अपना फण ऊपर उठाये खड़े हो गये। श्री कृष्णजू ने भी उस जलमग्न दलदल भूमि में उसी समय एक लम्बा डण्डा गाड़ लिया। नागराज ने यहाँ जल के ऊपर एक षट्कोण आकार की परिक्रमा की। जहां-जहां से नागराज चक्कर काटने लगा वहीं पर लम्बे डण्डों को गाड़कर वर्तमान अमृतकुण्ड की सीमा निर्धारित हुई। फिर नागराज पुनः उसी स्थान पर जाकर खड़ा हो गया जहां सबसे पहले खड़ा हुआ था और वहीं पर अदृश्य हो गया। फिर लगातार भक्तजन नौकाओं में मिट्टी, पत्थर आदि लादकर सीमित स्थान पर उसे घेरने लगे। एवं मिट्टी तथा कंकर डालने से कुण्ड के किनारों पर एक छोटा द्वीप जैसा बनाया, जिसके मध्य में छः किनारों

वाला वर्तमान अमृतकुण्ड निर्धारित हुआ। इस अमृत कुण्ड की यह महान विशेषता है कि इसके जल का रंग समय-समय पर बदलता रहता है। प्रायः सात प्रकार के वर्णों में एक वर्ण स्थिर रहता है। साथ ही यहां चक्रों द्वारा भी स्वरूप जान पड़ता है जो चक्र स्वयं वृत्ताकार बनते हैं। जब देश में कभी उपद्रव विनाश या उत्पात या विपत्ति की संभावना होती है तो अमृतकुण्ड के जल का रंग काला पड़ जाता है, जो एक प्रकार की चेतावनी देता है। इस कुण्ड की एक और विशेषता यह है कि प्रायः इस कुण्ड के जल के ऊपर स्वयंभूश्री यंत्र कभी-कभी बन जाता है, जिसका दर्शन महान कल्याणकारी माना जाता है। वास्तव में इस अमृत कुण्ड का आकार प्रणव अर्थात् ओंकार रूप है। मेरे सद्गुरु ईश्वरस्वरूप स्वामी लक्ष्मण जी महाराज ने एक दिन इसी शाक्तपीठ पर विराजमान होके इसी प्रणवरूप की अपने अनुभव के आधार पर विस्तृत व्याख्या की जिसे सुनकर सारे भक्तजन अचम्भे में पड़ गये क्योंकि वह अनुभवात्मक वर्णन क्षीरभवानी का साक्षात्कार सम्बन्धी था। सिद्ध सन्त भगवान् गोपीनाथ जी ने भी इसी ओंकार रूप को स्वात्मसाक्षात्कार का प्रधान अंग माना था। योगिनी लल्लेश्वरी ने भी इसी ॐकार रूप को हजारों मन्त्रों से महत्तम माना है। यह चारों ओर संगमरमर के पत्थरों से शोभायमान है। महाराजा प्रताप सिंह जी के शासनकाल में इस महाराज्ञी अमृतकुण्ड पर वर्तमान सुन्दर मन्दिर का निर्माण हुआ था। तब से सभी प्रकार के भक्तजन अत्यन्त श्रद्धा से सोना चांदी और बहुमूल्य पदार्थ देवी को चढ़ाते हैं।

अष्टमी, नवमी, एकादशी, चतुर्दशी और पूर्णिमा पर हजारों श्रद्धालु अपनी अपनी श्रद्धा के अनुसार पूजा आदि का विधान करके कृतकृत्य हो जाते हैं। प्रायः हर शुक्ल अष्टमी और पूर्णिमा को यह दिव्य स्थान अलौकिक आभा से शोभायमान होता है। देवी का अमृत कुण्ड नाना प्रकार के फूलों से सुगन्धित होता है। "आज्यं सुराणामाहारं" इस

वेदवाक्य के आधार पर इस दिव्य स्थान पर रत्नदीप या हलवा आदि के लिए असली घी का ही केवल प्रयोग करना चाहिए। डालडा आदि सब्जी तेलों का कदापि प्रयोग नहीं करना चाहिए। ऐसा करने से आप विपत्तिग्रस्त हो जायेंगे और लेने के देने ही पड़ेगा। सभी भक्तजनों से यह सविनय निवेदन है कि जिस दिन इस दिव्य स्थान पर आना हो तो प्रायः निराहार रहकर ही पूजा करनी चाहिए। होटल का अपवित्र खाना खाकर पूजा करने वाला नरकगामी होता है। स्मरण रहे यह दिव्यस्थान परम वैष्णव स्थान है। अतः यहां शुद्ध कपड़े लगाकर तथा अच्छी तरह नहा धोकर ही आना चाहिए। मांस मछली अण्डा, प्याज, लसन आदि तथा अन्य मादक द्रव्यों का आहार यहां सर्वथा निषिद्ध है।

इस दिव्य स्थान की इतनी महत्ता है कि इस पवित्र तीर्थस्थान पर परमहंस रामकृष्ण के मूर्धन्य शिष्य स्वामी विवेकानन्द पूर्ण अध्यात्म- लाभ पाकर कृतार्थ हए। यहां यह लिखना अनावश्यक नहीं होगा कि स्वामी विवेकानन्द पूर्णता प्राप्त करने के लिए कश्मीर के उस समय के शाम्भवसिद्ध योगी "श्री राम" से मिलने के लिए जब आये तो उन्होंने ही स्वामी विवेकानन्द को "क्षीरभवानी" नामक असाधारण शाक्तपीठ पर स्वात्मसमावेश प्राप्ति के लिए प्रेरित किया था। यही फतेहकदल श्रीनगर निवासी "स्वामी राम" मेरे सद्‌गुरु ईश्वरस्वरूप स्वामी लक्ष्मण जू रैना के परमगुरु थे। इनके अतिरिक्त कश्मीर और भारत के अन्य महापुरुषों ने इसी शाक्तपीठ पर विराजमान होके अपनी साधना में चार चांद लगाये। ईश्वरस्वरूप स्वामी लक्ष्मणजू श्री आनन्द जी, श्री लभुशाह, श्री स्वामी विद्याधर जी, श्री बालक काक 'काव', भगवान् गोपीनाथ जी आदि, कुछेक प्रसिद्ध कश्मीर देश के महापुरुष हैं जिनका 'क्षीरभवानी' नामक शाक्तपीठ के साथ अनन्य सम्बन्ध है। इनके अतिरिक्त कई देशीय और विदेशीय विद्वानों ने भी

'क्षीरभवानी' तीर्थ स्थान पर ही मां के सान्निध्य में अपने बुद्धि कौशल की धाक अध्यात्म और विद्वत्ता के क्षेत्र में जमाई क्योंकि माता महाराज्ञी वाक्देवी सरस्वती की भी प्रतिमूर्ति है। संक्षेप में हम यह कह सकते हैं कि जो भक्तजन जहां कहीं से इस दिव्यस्थान पर, श्रद्धा के साथ आता है वह माता क्षीरभवानी की अमोघ कृपा से कभी वंचित नहीं हुआ। वैसे तो "जाकी रही भावना जैसी सो वैसा फल पावे" वाली उक्ति यहां पर पूरी तरह से चरितार्थ होती है। विदेशी विद्वान डब्ल्यू. आर. लॉरन्स ने सन् 1885 में तथा आर्ल स्टैन ने सन् 1900 में माता क्षीरभवानी के महात्म्य के विषय में विस्तार से लिखा है। यहां यह लिखना अप्रासंगिक नहीं होगा कि आज से साठ वर्ष पूर्व सारे यात्री लोग व भक्तजन नौकाओं में श्रीनगर के विभिन्न स्थानों से जाकर इस तीर्थ स्थान पर कई दिन विश्राम करके आध्यात्मिक लाभ से लाभान्वित होते थे। सायंकालिक पूजा में असंख्य दीप जगमगाते थे जिनकी आभा अमृतकुण्ड में प्रतिबिम्बित होकर माता के ज्योतिस्वरूपा होने का साक्षात्कार कराती थी। अमृतकुण्ड में स्थित पावन मन्दिर में जो कृष्ण वर्ण की दो शिलामूर्तियां हैं वे इस अमृतकुण्ड से ही निकली हुई हैं। इनमें एक शिला मूर्ति श्री भूतेश्वर महाराज (जो माता के स्वामी माने जाते हैं) की है और दूसरी शिलामूर्ति माता महाराज्ञी की है। स्मरण रहे कि श्री भूतेश्वर- अधीश्वर (महाराज) है और महाराज्ञी अधीश्वरी (महारानी) है। प्रकाश विमर्शमय इस युगल मूर्ति की महिमा अपार है। यही कश्मीर शैवदर्शन के शिव शक्ति संघट्ट की सूचिका है। इसी का गौरवगान जगद्गुरु आदिशंकराचार्य ने "आनन्द लहरी" के प्रथम श्लोक में इस प्रकार किया है-

**शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्तः प्रभवितुं।**
**नचेदेवं देवो न खलु कुशलः स्पन्दितुमपि आदि।।**

श्री तंत्रालोक में भी अभिनव गुप्त ने लिखा है कि-

**नशिवः शक्तिः रहितो न शक्तिः शिववर्जिता**

**तयोर्हि यामलं रूपं०**

इस प्रकार परमशिव की महत्ता से अभिभूत बने आदि-शंकराचार्य को भी अन्ततः नतमस्तक होके पराशक्ति की महिमा को स्वीकारना पड़ा और इस परा शक्ति के बिना परमशिव के अस्तित्व को उन्होंने ललकारा।

माता क्षीरभवानी का अधीश्वर श्रीभूतेश्वर है। इसकी पूजा का वर्णन तथा अमृतकुण्ड के नागों की स्थिति का वर्णन मुझे मुगल शासनकाल की एक हस्त लिखित प्रति में, जो मेरे पूर्वजों की धरोहर है, मिला था। वहां श्री भूतेश्वर की पूजा गायत्री ध्यान आदि का वर्णन इस प्रकार है-

पूजा से पहले यह संकल्प हाथ में पानी लेकर करें-

**अस्य मन्त्रस्य ब्रह्मा ऋषिः गायत्रं छन्दः,**

**श्री भूतेश्वरो देवता, हुं बीजं, ह्रीं शक्तिः,**

**उों कीलकं, महाराज्ञी अधीश्वरस्य श्री भूतेश्वरस्य प्रीत्यर्थं श्री भूतेश्वर देवता मन्त्र जपे / होमे / पाठे / विनियोगः।**

**तत्पुरुषाय विद्महे**

**शूलहस्ताय धीमहि**

**तन्नो भूतेश्वरः प्रचोदयात्।। 3।।**

श्री भूतेश्वर का ध्यान इस प्रकार है-

**कुन्देन्दु हासं शशिखण्डचूडं**

**कपाल पाशांकुशशूलहस्तम्।**

**त्रिलोचनं भूतिसितं हसन्तं**

**भूतेश्वरं चेतसि चिन्तयामि।।**

**श्री भूतेश्वर मंत्र**

**उों ह्रीं हुं भूतेश्वराय नमः / या भूतेश्वराय स्वाहा**

माता क्षीरभवानी का यह शाक्तपीठ अनन्यतम शाक्तपीठों में से एक है। यह सारे विश्व में एकमात्र शाक्तपीठ है, जहां अनन्त नागराज और उसके सहवर्ती अष्टकुलनाग देवों का भीषण रूपवर्णन मिलता है। रुद्रयामलतन्त्र में इन नागों का चित्रण इस प्रकार दिया है:—

अमृतकुण्ड के द्वार पर गणपति, भीमराज और कुमार हैं।

अमृत कुण्ड के मध्य (बीच) में पूर्व की ओर अष्ट नाग देवताओं का वास है जिनके नाम इस प्रकार हैं वासुकिनाग, नीलनागराज, तक्षकनागराज, कार्कोटकनागराज, पद्मनागराज, महापद्मनागराज, शंखपाल नागराज और कुलिक नागराज।

अमृत कुण्ड के मध्य में श्री अनन्त नागराज हैं। वर्णन इस प्रकार है-

**सहस्त्ररश्मि रत्नभूषिताय, सहस्त्रभोगाय, द्विसहस्त्रलोचनाय, द्विसहस्त्रजिह्वाय, सहस्त्रनागकोटि परिवृताय, पीताम्बराय मुसलपाणे अनन्तनागराजाय नमः। तत्पृष्ठे कमला सनाय नमः जो हजारों रत्नों की किरणों से भूषित है, (सहस्त्र रश्मिरत्न भूषिताय) सहस्त्रभोगाय (जो हजार फणों को धारण करने वाले हैं) द्विसहस्त्रलोचनाय (जो दो हजार नेत्रों को धारणकरने वाले हैं) द्विसहस्त्रजिह्वाय (जो दो हजार जीबों वाला है) सहस्त्रनाग कोटि परिवृताय (एक हजार करोड़ नागों से घेरा हुआ है) पीताम्बराय (पीले रंग के वस्त्रों से जो शोभायमान है) मुसल पाणये (जो हाथ में मुसल (a mace, club or pestle) को धारण करने वाले हैं,) अनन्त नागराजाय नमः। इस ऐसे अनिर्वचनीय स्वरूपवाले श्री अनन्तनाग राज के (तत्पृष्ठे कमलासनाय नमः) पीठ पर सहस्त्रदल कमल (हजार पत्तों वाले कमल) का आसन है जिसपर माता महाराज्ञी या माता क्षीरभवानी**

विराजमान है।

ध्यानमंत्र न्यास और पूजाक्रम इस प्रकार है-

ध्यानं-

**या द्वादशार्क परिमण्डित मूर्तिरिका**
**सिंहासनस्थितिमतीमुरगैर्वृतांच।**
**देवीमनक्षगतिमीश्वरतां प्रपन्नां**
**तां नौमि भर्गवपुषीं परमार्थराज्ञीम्।।**

अर्थात्-

**तेज पुंज युत बारह सूर्य सी**
**उज्ज्वल मूर्ति से आभावान्**
**अनन्त नाग कोटि निषण्णा**
**सिंहासन पर विराजमान**
**इन्द्रिय वृत्ति शक्ति अगोचरा**
**महा जो राज्ञी प्रतापवान्**
**उस तेजोमय परम स्वरूपा**
**ऋतम्भरा को सदा प्रणाम**

गायत्री–

**सूर्यकर्णायै विदमहे**
**भानुरत्नायै धीमहि**
**तन्नो राज्ञी प्रचोदयात्।। 3।।**

गायत्री त्रिपदा होती है। इसमें क्षीरभवानी के तीन नाम हैं- सूर्यकर्णा, भानुरत्ना, महाराज्ञी इन तीन नामों के साथ तीन क्रियायें (actions) हैं-

**विद्महे, धीमहि और प्रचोदयात्।**

प्रायः प्रत्येक देवी देवताओं की गायत्री में उपरोक्त तीन क्रियायें होती हैं। इसका तात्पर्य यह है कि मैं साधक 'सूर्यकर्णा' को जानता

हूँ अपने अन्तस्तल में मैं भानुरत्ना का सावधान होके ध्यान करता हूँ वह महाराज्ञी हमें अच्छे कर्मों में प्रेरित करे।

इसके बाद शरीर न्यास करें-

**ऊँ ह्रीं हृदयाय नमः**

**ऊँ श्रीं शिरसे स्वाहा**

**ऊँ रां शिखायै वौषट्**

**ऊँ राज्ञी कवचाय हुम्**

**ऊँ भगवत्यै नेत्रेभ्यो वषट्**

**ऊँ नमः अस्त्राय फट्**

अंगन्यास

**ओं ह्रीं अंगुष्ठाभ्यां नमः**

**ओं श्रीं तर्जनीभ्यां नमः**

**ओं रां मध्यमाभ्यां नमः**

**ओं राज्ञी अनामिकाभ्यां नमः**

**ओं भगवत्यै कनिष्ठकाभ्यां नमः**

**ओं नमः करतलकर पृष्ठाभ्यां नमः**

**महाराज्ञी मंत्र से प्राणायाम**

**ओं ह्रीं श्रीं रां राज्ञी भगवत्यै नमः**

पूरक (एक बार) सांस लेना

कुम्भक (दो बार) सांस रोकना

रेचक (तीन बार) सांस छोड़ना

महाराज्ञी मंत्र जप

**ओं ह्रीं श्रीं रां राज्ञी भगवत्यै नमः।।**

यह महाराज्ञी मन्त्र ऊपर निर्दिष्ट ध्यान "या द्वादशार्क" के आधार पर बारह अक्षरों वाला है। यह पंचदशाक्षरी मन्त्र से भिन्न है।

पंचदशाक्षरी मंत्र इस प्रकार है-

गायत्री-

**ॐ राज्यप्रदायै विद्महे**
**पंचदशाक्षर्यै धीमहि**
**तन्नो महाराज्ञी प्रचोदयात्।। 3।।**

ध्यानं

**उद्यद्दिवाकरसहस्त्ररुचिं त्रिनेत्रां**
**सिंहासनोपरिगतामुरगोपवीताम्।**
**खड्गाम्बुजाढ्यकलशामृतपात्रहस्तां**
**राज्ञीं भजामि विकसद्वदनारविन्दाम्।। 4।।**

जप मंत्र-

**ॐ ह्रीं श्रीं रां क्लीं सौः**
**भगवत्यै राज्ञ्यै ह्रीं स्वाहा।।**

स्मरण रहे श्री महाराज्ञी के भैरव का नाम है "रामशूर" अतः पूजा के अन्त में-

**ओं ह्रीं श्रीं रामशूराय क्षेत्रेश्वराय वौषट् इति क्षेत्रेशम्।**

यह कहकर इस क्षेत्रपाल को बलि देनी चाहिए। बलि में क्षीर, मिठाई, बर्फी, गोला या केला का प्रयोग करना चाहिए।

जय गुरुदेव।

**माताक्षीरभवानी के शक्तिपात से सदा अपने स्वरूप में रहिये और इसकी अपूर्व दया के परमपात्र बनिये। यह महावात्सल्यमयी माता वैष्णवी माता है। अतः मन, वाणी और कर्म से परमवैष्णव रहिये। मांस खाना घोर पाप है। अतः इस तीर्थस्थान पर पधारकर मांस खाने से आज से ही परहेज करें और मांस खाने वाले की खुलकर निन्दा करें।**

**माताक्षीरभवानी आप पर प्रसन्न हों।**

# पुस्तक के विषय में



मेरे लिए आज यह महान् हर्ष का विषय है कि मैं जगदम्बा श्री महाराज्ञी का पंचांग सहृदय साधकों, देवी प्रेमियों तथा भक्तजनों के समक्ष प्रस्तुत कर रहा हूँ। इस पुस्तक का नाम श्री महाराज्ञी पंचांग है। यहां पंचांग से तात्पर्य है देवी पूजा के प्रधान पांच अंग।

तन्त्रों के आधार पर तान्त्रिक पूजा के ये पांच अंग निम्नलिखित हैं-

(1) महाराज्ञी पटलम् (2) महाराज्ञी पूजापद्धतिः
(3) महाराज्ञी कवचम् (4) महाराज्ञी सहस्रनामावली अथवा होम के लिए सहस्रनामस्वाहाकार। (5) महाराज्ञी-स्तोत्र।

तांत्रिक पूजाविधि के ये पांच अंग अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। प्रथम अंग में मन्त्राकार का विधान होता है। दूसरे अंग में इष्ट देव / देवी की पूजापद्धतिः होती है। यह पूजापद्धतिः अतीव सूक्ष्म है। अतः इस तान्त्रिक पूजा-पद्धतिः का प्रयोग वही साधक कर सकता है जिसका स्वरूपसमावेश हुआ हो। कहने का तात्पर्य यह है कि कुण्डलिनी जागरण का अभ्यस्त साधक ही इस पूजा पद्वति को अपनाकर कदम-कदम पर पूजापद्धति के निर्देशानुसार अपने हृदय-चक्रों का जागरण करके स्वरूप समाविष्ट होता है। कहीं अर्थ का अनर्थ न हो इस बात को ध्यान में रखकर मैंने प्राचीन प्रचलित देवीपूजा को ही इस पंचांग का दूसरा अंग बनाया। मुझे आशा है कि आप महानुभाव मेरे इस दुस्साहस की ओर ध्यान न देकर मेरा सहयोग देंगे और इस प्राचीन प्रचलित देवीपूजा का सावधान मन से तथा श्रद्धा भाव से क्रियान्वयन कर यथेष्ट फल प्राप्ति से सुशोभित होंगे। इस पूजा पद्धति

की यह विशेषता है कि आप सदा थोड़े से समय में अपने घर में, देवी मन्दिर में या देवी तीर्थ स्थल में यह पूजा करके कृत-कृत्य हो सकते हैं क्योंकि इस सामान्य वैदिक पूजा में किसी विशेष विधि विधान की आवश्यकता नहीं है। नवरात्र के दिनों में भी आप इसी पूजा से प्रतिदिन महामाया को सन्तुष्ट कर सकते हैं और फिर नवार्ण मन्त्र का समयानुसार दसमाला जप कर सकते हैं।

इस पूजा पुस्तक का तीसरा अंग महाराज्ञी कवच है। कवच का शाब्दिक अर्थ है ( an armour- considered as preservative) मंत्र द्वारा शरीर के भिन्न-भिन्न अंगों की रक्षा का आवरण। इसी अभिप्राय से कवच का पूजा पंचांग में विन्यास होता है ताकि आरंभ किया गया पूजा अनुष्ठान निर्विघ्न समाप्त हो और साधक के शरीर का अंग प्रत्यंग स्वस्थ और सुरक्षित हो। स्मरण रहे पूजापंचांग के अनुष्ठान में घोरतरी शक्तियां सदा विघ्न डालने में कटिबद्ध रहती हैं। अतः कवच का पाठ इन विघ्नों से सुरक्षित रखने में सहायक होता है।

पूजा पुस्तक का चौथा अंग सहस्रनाम है। इसमें महाराज्ञी के एक हजार नाम दिये गये हैं जिनका पाठ साधारण रूप से आप कर सकते हैं अथवा एक एक श्लोक के बाद एक एक फूल अमृत कुण्ड में डाल सकते हैं। इसके पश्चात् यज्ञानुष्ठान में जिस रीति से इस सहस्र-नाम के अलग-अलग नामों को लेकर आहुति डालने का विधान है उस रीति से उन उन नामों को अलग अलग लिखा गया है। आशा है कि आप सारे साधकों को इससे महान् लाभ होगा। यदि आप 'पुष्पार्चन होम' करने के इच्छुक हों तो एक-एक सम्पूर्ण पुष्प को एक-एक नाम के पश्चात् 'नमः' शब्द जोड़कर अमृत कुण्ड में डाला करें। जैसे "महाराज्ञै नमः या "पंचदशाक्षर्यै नमः" ऐसा कहकर फूलों से अर्चना करें।

पूजा पंचांग का अन्तिम भाग है "स्तोत्र पाठ"। इसमें महाराज्ञी का जो तन्त्रोक्त स्तोत्र है उसका विधान है। यह स्तोत्र पढ़ते-पढ़ते भी आप देवी को पुष्प वर्षा से सुशोभित करें।

इस प्रकार इस पंचांग पूजा विधि का यथोक्तरूप में आचरण करके आप इहलौकिक और पारलौकिक दोनों सुखों के भागी बन सकते हैं।

अन्त में मैं जम्मू-कश्मीर राज्य सचिवालय हिन्दूभक्तसंस्था का तथा इस संस्था के अध्यक्ष श्री आर. एल. भान साहिब का धन्यवाद दिये बिना नहीं रह सकता हूँ क्योंकि इनकी अनन्य भक्ति, अदम्य उत्साह तथा अनवरत परिश्रम के परिणाम स्वरूप ही आज यह पुस्तक प्रकाश में आई। इस पुस्तक के प्रेरणास्रोत अपने सुपुत्र श्री अरुण कुमार कुकिलू को भी धन्यवाद देना मैं अपना कर्तव्य समझता हूं क्योंकि पिछले दो वर्षों से मुझे वे समय-समय पर इस कार्य की पूर्ति के लिए याद दिलाते रहे और प्रकाशन प्रतीक्ष्य भक्त जनता की तीव्रभावनाओं से अवगत कराते रहे।

श्री आर.एल. भान साहिब के विषय में मैं इतना ही कहूँगा कि जिस लगन से ये अपनी संस्कृति और सभ्यता के उत्थान के लिए कार्यरत हैं वह अनिर्वचनीय है। बिरले ही ऐसे परोपकारी महापुरुष होते हैं जो अपने स्वार्थ की बलि देकर अपने धर्म की उन्नति के साथ साथ धार्मिक तीर्थस्थानों के रख रखाव और विकास को अपने जीवन का लक्ष्य समझकर रात दिन उसके क्रियान्वयन में दत्त चित्त रहते हैं। इनकी अध्यक्षता में क्षीरभवानी तीर्थस्थान का मानचित्र ही संपूर्ण रूप से बदल रहा है। राज्य कोष तथा केन्द्रीय कोष से चौदह करोड़ रुपयों की अनुदान राशि को इस तीर्थस्थान के आमूल परिवर्तन के लिए दिलवाकर इन्होंने न केवल कश्मीरी पंडितों का महान उपकार

किया अपितु समस्त हिन्दू श्रद्धालुओं को कृतकृत्य किया। माता महाराज्ञी के प्रसाद से इनका जीवन सफल हो और स्वात्मलाभ से सुगन्धित हो, यही हमारी हार्दिक अभिलाषा है। आतंकवाद के विगत १५ वर्षों में इस रमणीक दिव्यस्थान की जो दुर्दशा हुई, वह अकथनीय है। पर इस उपरोक्त संस्था ने इन वर्षों में अपने जीवन की रक्षा की चिन्ता किये बिना समय-समय पर जिस दिलेरी का साक्षात्कार कराया वह उल्लेखनीय है। इस तीर्थस्थान को सुरक्षित रखने का एकमात्र श्रेय इस संस्था के सदस्यों के साथ साथ सीमा सुरक्षा बल तथा केन्द्रीय सुरक्षा बल के अधिकारियों को भी है जिन्होंने स्वार्थान्ध बने हुए विघटनकारियों की प्रत्येक दुर्भावना का डटकर मुकाबला किया।

माता श्री महाराज्ञी सबों का कल्याण करें तथा कश्मीर देश को पुनः प्रफुल्लित करे।।

**जय गुरुदेव।**

ज्येष्ट शुक्ल अष्टमी *प्रो० मखनलाल कुकिल्*

बुधवार 15 जून, 2005

# श्रीमहाराज्ञीपटलम्

श्रीशैलशिखरासीनं भगवन्तमुमापतिम्।
चन्द्रार्धमुकुटं देवं सूर्यसोमाग्निलोचनम्।।
गजचर्मपरीधानं विरूपाक्षं सुराधिपम्।
गणगन्धर्वयक्षेन्द्र-देवासुरनमस्कृतम्।।
विहसन्तं जपन्तं च पठन्तं च मुहुर्मुहुः।
नागाभरणभूषाढ्यं ब्रह्माच्युतनमस्कृतम्।।
उत्थाय प्रणता भूत्वा पर्यपृच्छत भैरवी।

श्रीदेव्युवाच

भगवंस्त्वं परो देवः सुरासुरनमस्कृतः।
गुणी वेदान्ततन्त्रज्ञो गुणातीतश्चिदीश्वरः।।
सततं किंजपासक्तस्तत्त्वं सर्वोत्तमं प्रभो।
अद्याप्यविदितं यन्मे तत्तत्त्वं वक्तुमर्हसि।।

श्रीभैरव उवाच

या देवी निष्कला श्यामा निराभासा निरञ्जना।
महाश्रीषोडशीविद्या सा राज्ञीति निगद्यते।।
सकला राज्यदा लोके विद्याराज्ञी महेश्वरी।
देवी पञ्चदशी सैव परब्रह्मकुटुम्बिनी।।
नृणां दारिद्र्यनाशाय प्रादुर्भूताद्य भारते।
यस्याः पञ्चदशीविद्यां गुह्यामविदितां पुरा।।
तां जपामि महाविद्यां तत्पञ्चाङ्गं स्मराम्यहम्।

श्रीदेव्युवाच

भगवन् करुणाम्भोधे शरणागतवत्सल।
या देवी लोकमातेति राज्ञी राज्यप्रदायिनी।।
दारिद्र्यहारिणी त्वद्य तत्पञ्चाङ्गं वदस्व मे।

तत्त्वतो वदतन्त्राढ्यं यद्यहं प्रेयसी तव।।

श्रीभैरव उवाच

शृणुष्वावहिता भूत्वा पटलं मन्त्रविग्रहम्।
राज्ञ्याः सर्वस्वभूतं मे रहस्यं देवदुर्लभम्।।
मन्त्रोद्वारं महादेवि राज्ञ्या मद्वदनोदितम्।
श्रुत्वा गोपय यत्नेन येन सिद्धिः प्रजायते।।
तारं माया मानलः कामशक्ती
मध्ये चाख्या भगवत्यै च राज्ञ्यै।
मायाबीजं ठद्वयं देवि राज्ञ्या
मन्त्रोद्वारो वर्णितो गोपनीयः।।
नास्यान्तरायो न क्लेशो न विपर्ययभीः शिवे।
सर्वसिद्धिप्रदो देवि मन्त्रोऽयं भाग्यवर्धनः।।
मन्त्रमुत्कीलयेदादौ ततः सञ्जीवयेन्मनुम्।
सिद्धं मन्त्रं जपेद् देवि ततः संपुटितं चरेत्।।
ततो मन्त्रोऽयमीशानि साक्षात् सिद्धिप्रदो भवेत्।
यन्त्रोद्धारं प्रवक्ष्यामि सर्वाशापरिपूरकम्।।
सर्वसंपत्प्रदं चैव सर्वार्थसाधकं तथा।
सर्वसिद्धिप्रदं चक्रं सर्वानन्दमयं तथा।।
सर्वसंमोहनं चक्रं पीठार्चायां प्रपूजयेत्।
बिन्दुस्त्र्यश्रं षडस्त्रं च वृत्ताष्टदलमण्डितम्।।
वृत्तत्रयं धरासद्म राज्ञीश्रीचक्रमीरितम्।
लयाङ्गमस्य देवेशि ! शृणु वेदागमोद्धृतम्।।
यस्य श्रवणमात्रेण पूजायुतफलं लभेत्।
गणेशो भीमराजश्च कुमारो जाङ्गलेश्वरः।।
इन्द्राद्या लोकपालाश्च पूजनीयाश्च भूगृहे।

वृत्तत्रयेऽभ्यर्चनीया गुरुपंक्तित्रयी शिवे।।
दिव्यसिद्धौघमर्त्यौघाः पूज्या गन्धाक्षतैः प्रिये।
वासुकिर्नीलनागश्च तक्षकः पद्मनागकः।।
पूर्वादिदिक्षु संपूज्या विदिक्षु शृणु पार्वति !।
कार्कोटकः शङ्खपालः कुलिकः शेष ईश्वरि।।
आग्नेयक्रमतः पूज्या ब्राह्म्याद्या मातरस्तथा।
भैरवास्त्वष्ट संपूज्या वामावर्तेन पार्वति !।।
ब्राह्मी च वैष्णवी चैव रुद्राणी चापराजिता।
कौमारी चैव चामुण्डा वाराही नारसिंहिका।।
असिताङ्गो रुरुश्चण्डः क्रोधेशोन्मत्तभीषणाः।
कपालीशश्च संहारः पूजनीया यथाक्रमम्।।
श्रीदुर्गा शारिकादेवी वैखरी च शिवा शिवे।
कालिका त्रिपुरा चैव वामावृत्त्या षडश्रके।।
लक्ष्मीः सरस्वती बाला पूजनीयास्त्रिकोणके।
बिन्दौ राज्यप्रदा राज्ञी विद्या पञ्चदशाक्षरी।।
भूतेश्वरं शिवं देवि ! खड्ग पद्मं समर्चयेत्।
कलशं च सुधापात्रं पूजयेद्बटुकं तथा।।
योगिनीः क्षेत्रपालांश्च भूतांस्तत्र विनायकम्।
रामेश्वरं महेशानि लयाङ्गमिदमीरितम्।।
श्रीराज्ञीमूलमन्त्रस्य ऋषिर्ब्रह्मा समीरितः।
गायत्री छन्द ईशानि राज्ञीदेवी च देवता।।
माया बीजं शरच्छक्तिः कामः कीलकमीश्वरि।
भोगापवर्गसिद्ध्यर्थे विनियोगः प्रकीर्तिता।।
ध्यानमस्याः प्रवक्ष्यामि सात्त्विकं कामनावहम्।
सर्वसिद्धिप्रदं देवि मन्त्रकोटिफलप्रदम्।।

उद्यद्दिवाकरसहस्त्ररुचिं त्रिनेत्रां
सिंहासनोपरिगतामुरगोपवीताम्।
खड्गाम्बुजाढ्यकलशामृतपात्रहस्तां
राज्ञीं भजामि विकसद्वदनारबिन्दाम्।।
चतुर्भुजां चन्द्रकलार्धशेखरां
सिंहासनस्थां भुजगोपवीतिनीम्।
पाशाङ्कुशाम्भोरुहखड्गधारिणीं
राज्ञीं भजे चेतसि राज्यदायिनीम्।।
इत्येष पटलो राज्ञ्याः सर्वागमरहस्यवान्।
अन्यशिष्याय न देयो दुर्जनाय विशेषतः।।
गुरुभक्तिविहीनाय कुचैलाय दुरात्मने।
अभक्तेभ्योऽपि पुत्रेभ्यो दत्त्वा निरयमाप्नुयात्।।
देयं शिष्याय शान्ताय गुरुभक्त्याहि पार्वति !।
दीक्षिताय कुलीनाय राज्ञीभक्तिरताय च।।
इदं रहस्यं परमं तव भक्त्या मयोदितम्।
गुह्यं गोप्यतमं लोके गोपनीयं स्वयोनिवत्।।

इतिश्रीरुद्रयामले तन्त्रे श्रीमहाराज्ञीपटलम्।।

# अथ दूर्गा पूजा[1]

किसी पात्र में पानी लेकर निम्नाङ्कित संकल्पमंत्र पढ़कर छोड़ना। स्मरण रहे कि पात्र में कुशा का विष्टर रखना न भूलिये।

**ॐ अस्य श्रीआसनशोधनमन्त्रस्य मेरुपृष्ठ ऋषिः, सुतलं छन्दः कूर्मो देवता आसनशोधने विनियोगः।।**

न्यास[2] करना

**मेरुपृष्ठ ऋषये नमः शिरसि**

(सिर पर चारों अंगुलियों का अगला पर्व रखना)

**सुतलं छन्दसे नमः मुखे**

(मुख पर दोनों हाथ रखना)

**कूर्मो देवतायै नमः हृदि**

(हृदय पर दायें हाथ की हथेली रखना)

**आसनशोधने विनियोगाय नमः सर्वांगेषु।**

(सारे अंगों को स्पर्श करना)

---

१. सूर्योदय से पहले चार घड़ी (डेढ़ घण्टा) ब्राह्मी मुहूर्त होता है। उसमें उठकर नित्य कर्म आरंभ करे। इस समय सोना शास्त्रनिषिद्ध है।

आसन - देव कर्म में आसनशुद्धि परमावश्यक है। समभूमि पर आसन बिछावे। कुश, कम्बल (ऊनी) कृष्ण मृगचर्म, बाघ की खाल आदि में से कोई भी आसन होना चाहिए। स्मृतियों में कहा है-

वस्त्रासने वृथापूजा धरण्यां निर्धनो भवेत्। काष्ठासने व्याधिभयं पाषाणे हानिरेव च।।
कुशासने ज्ञानवृद्धि, कम्बले चोत्तमागतिः। कृष्णाजिने धनं पुत्राः, मोक्षः श्रीर्व्याघ्रचर्मणि।।

अर्थात् कपड़े पर बैठकर या उसे आसन बनाकर पूजा निष्फल होती है। खाली धरा पर निर्धन होता है। लकड़ी के आसन पर बीमारी, पत्थर पर हानि, कुशा के आसन पर ज्ञान वृद्धि, कम्बल पर उत्तमगति, मृगचर्म पर धन और सन्ततिः, व्याघ्र चर्म पर मोक्ष प्राप्ति होती है।

२. न्यास का तात्पर्य यह है-

न्यायोपार्जितवित्तानां अङ्गेषु विनिवेशनात्। सर्वरक्षा करात् देवि ! न्यास इत्यमिधीयते।।

विधिपूर्वक प्राप्त की हुई परासंपत्ति का अंगों में (limbs) संनिवेश करने से तथा सर्वरक्षा करने के परिणामस्वरूप न्यास को न्यास कहा जाता है।

**प्रीं पृथिव्यै आधारशक्त्यै समालभनं गन्धो[1] नमः, अर्घो[2] नमः, पुष्पं नमः।।**

धरती पर गन्ध अक्षत और फूल[3] चढ़ाना।

(धरती को नमस्कार करना।)

**पृथिवी त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता।**
**त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम्।।**

इस मंत्र से आसन को जल से अभिषिक्त करके दायें हाथ से उसका स्पर्श करना चाहिए। एवं आसन शुद्ध होता है। धरती पर गन्ध, अर्घ, फूल चढ़ाना।

हाथ जोड़कर पहले श्री गणेश का ध्यान करें।

**शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम्।**
**प्रसन्नवदनं ध्याये-त्सर्वविघ्नोपशन्तये।।**

---

१. गन्ध- तन्त्रों में कहा गया है-

ग - गम्भीरापारदौर्भाग्य, न - क्लेशनाशन कारणात्। ध - धर्मज्ञानप्रदानात् च गन्ध इत्यभिघीयते।।

अगाध और अनन्त मुसीबतों को टालने से, दुःखों को नष्ट करने से और धर्म ज्ञान दायक होने से गन्ध को गन्ध कहा जाता है।

२. अक्षत - चावल के कण जो टूटे हुए न हों।

अ - अन्नदानात् कुलेशानि, क्ष - क्षपिताशेष कल्मषात्, त - तादात्म्य करणात् देवि!

अक्षताः परिकीर्तिताः।।

अन्न देने से, सारे पापों का समूल नाश करने से और पर तत्त्व के साथ मेल कराने से अक्षत को अक्षत कहा जाता है।

३. फूल-पुण्य संवर्द्धनात् चापि पापौघ परिहारतः।

पुष्कलार्थ प्रदानात् च पुष्पमित्यभिधीयते।।

पुण्य की वृद्धि करने से, पापों के ढ़ेर को मिटाने से और प्रभूत धन प्रदान करने का कारण होने से पुष्प को पुष्प कहा जाता है।

**अभिप्रेतार्थसिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुरैरपि।**
**सर्वविघ्नच्छिदे तस्मै गणाधिपतये नमः।।**

देवी का ध्यान करें।

**महाबले ! महोत्साहे ! महाभयविनाशिनि !।**
**पाहि मां देवि ! दुष्प्रेक्ष्ये ! शत्रूणां भयवर्धिनि।।**

**अपने गुरुमहाराज का ध्यान करे-**

**गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुः साक्षान्महेश्वरः।**
**गुरुरेव जगत्सर्वं तस्मै श्रीगुरवे नमः।।**
**गुरवे नमः, परमगुरवे नमः, परमेष्ठिने गुरवे नमः,**
**परमाचार्याय नमः, आद्यसिद्धेभ्योनमः।।**

"करन्यास"।।

दायें (right) हाथ की अनामिका (the ring finger ) के मध्य पर्व (middle-space) पर कुशाकाण्ड रखके न्यास करना।

**ह्रां अङ्गुष्ठाभ्यां नमः, ह्रीं तर्जनीभ्यां नमः, ह्रूं मध्यमाभ्या नमः, ह्रैं अनामिकाभ्यां नमः, ह्रौं कनिष्ठिकाभ्यां नमः, ह्रः करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः।। "षडङ्गन्यास"। ह्रां हृदयायनमः, ह्रीं शिरसे स्वाहाः, ह्रूं शिखायै वषट्, ह्रैं कवचाय हुं, ह्रौं नेत्राभ्यां वौषट्, ह्रः अस्त्राय फट्।।**

अंगुलियों से कुशाकाण्ड छोड़ के अपने दोनों कन्धों (shoulder) के ऊपर से नीचे दिये मंत्र से तिल फेंकना[१]।

**अपसर्पन्तु ते भूता ये दिवि भुवि संस्थिताः।**
**ये दिक्षु विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया।।**

---

१. स्मरण रहे कि तिल फेंकने से पूजा में विघ्न डालने वाली आसुरी शक्तियां दूर भागती हैं।

अब प्राणायाम[१] करना नीचे दिए मंत्र से-

**ऊँ ह्रीं श्रीं रां क्लीं सौः**

**भगवत्यै राज्यै ह्रीं स्वाहा।।**

प्राणायाम विधि-

एक बार पूरक, दो बार कुम्भक, तीन बार रेचक।

विष्टरसहित तांबे के अर्घपात्र में (कश्मीरी में जिसे 'नअरत्र्य कचुल' कहते हैं) पानी रखकर अपने "मुख और पैरों को पानी नीचे दिये

---

१. प्राणायाम - केवल अंगुष्ठ से नाक के दाहिने छिद्र को दबाकर बायें छिद्र से धीरे धीरे उपरोक्त मंत्र को एक बार पढ़ें और सांस को खीचें। यह पूरक है। नाक के दोनों छिद्रों को (दाहिने छिद्र का) अंगुष्ट और बायें छिद्र को अनामिका (ring finger) और कनिष्ठिका (little finger) से बन्द करें और उपरोक्त मंत्र को धीरे-धीरे दो बार पढ़कर सांस को रोके। यह कुम्भक है। फिर नाक के दायें (right side) छिद्र से अंगूठा हटाकर रोके हुए सांस को तीन बार उपरोक्त मन्त्र पढ़कर दायें नाक के छिद्र से ही धीरे-धीरे छोड़े। इसे रेचक कहते हैं। स्मरण रहे कि बायें नाक के छिद्र पर रखी अनामिका और कनिष्ठिका को न उठायें। मध्यमा (middle finger) और तर्जनी (index finger) को सदा दूर रखें। कहा है-

अङ्गुष्ठेन पुरो धार्यं नासाया दक्षिणं पुनः। कनिष्ठानामिकाभ्यां तु वामं प्राणस्य संग्रहे।।
पोडयेत् दक्षिणां नाडीमङ्गुष्ठेन तथोत्तराम् कनिष्ठानामिकाभ्यां च मध्यमां तर्जनी त्यजेत्।

वैज्ञानिक दृष्टि से प्राणायाम का बड़ा महत्व है शरीर विज्ञान शास्त्र (Anatomy) के अनुसार फेफड़े में सात करोड़ कई लाख छोटे छोटे छिद्र माने जाते हैं उनके द्वारा समस्त शरीर में रक्त का प्रसार होता है। प्राणायाम करने से जो वायु रुक कर भीतर जाती है वह बड़े वेग से फेफड़े में प्रवेश करती है। इससे उन छिद्रों में विद्यमान मल आदि दूर हो जाता है और खून भी शुद्ध होकर संचारित होता है। शास्त्रों के अनुसार प्राणशक्ति के आयाम अर्थात् विस्तार को प्राणायाम कहते हैं। प्रणायाम के द्वारा क्रियाशक्ति नियन्त्रित की जाती है। जो नाड़ियां वायु संचार के अभाव में रोगों को बढ़ावा देते हैं वे ही प्राणायाम से अपना काम ठीक करने लगती है। मन प्राण और वीर्य स्थिर हो जाते हैं जिससे आध्यात्मिक; लौकिक और पारलौकिक लाभ सुनिश्चत है।

पूरक – Inhalation through the left nostril (इड़ा)। कुम्भक – Retaining the breath inside and drying up of the impurities of the body with वायुबीज। रेचक – Exhalation through the right nostril (पिंगला)

मन्त्र से छिड़कना"।।

**तीर्थे स्नेयं तीर्थमेव समानानां भवति।।**

**मा नः शंस्यो अरुरुषो धूर्तिः प्राणङ् मर्त्यस्य रक्षाणो ब्रह्मणस्पते।।**

नीचे दिये मंत्र से पवित्रक धारण[१] करना

---

१. पवित्रधारण - कुशका पवित्रक न मिलने पर काशका (एक प्रकार की छोटी घास) पवित्रक बना लेना चाहिए। यदि वह भी न मिल सके तो अन्य दर्भों से अर्थात् मूंज, दूब (दूर्वा) जौ, गेहूँ के पौधे, बगई (एक प्रकार की घास) या सोना चांदी तथा तांबे का पवित्रक बनाना चाहिए। धातुनिर्मित पवित्रक उत्तम माना जाता है और उसके अशुद्ध होने का भय भी नहीं रहता है। कातीय भाष्य में कहा है-

कुशाः काशाः शरा दूर्वा यव गोधूम बल्बजः।
सुवर्णं रजतं ताम्रं दश दर्भाः प्रकीर्तिताः।।

स्मरण रहे कि पवित्रक सदा दक्षिण अनामिका के प्रथम पर्व पर धारण करना चाहिए।

"आह्निक सूत्रावली" में निर्देश किया गया है।

स्नाने दाने जपे होमे स्वाध्याये पितृ कर्मणि।
करौ सदर्भौ कुर्वीत तथा सन्ध्याभिवादने।।

अर्थात् स्नान, दान, जप, होम, स्वाध्याय, सन्ध्योपासन पितृकार्य तथा अभिवादन में दोनों हाथों में कुश धारण करना चाहिए। अर्थात् बायें हाथ में कुश और दायें हाथ में पवित्रक धारण करना चाहिए क्योंकि कात्यायन स्मृति में कहा है कि

वामः सोपग्रहः कार्यो दक्षिणः सपवित्रकः।

गन्धर्वतन्त्र में कहा है-

(क) दीपं देवस्य दक्षिणे पुरतो न तु वामतः।
वामतस्तु तथा धूपं अग्रे वा नतु दक्षिणे।।

अर्थात् देवता के दक्षिण भाग में या सामने रत्नदीप रखना चाहिए, वाम भाग में कदापि नहीं। इसी प्रकार धूप सदा वाम भाग में रखना चाहिए या सामने पर दक्षिण भाग में कदापि नहीं।।

**वसोः पवित्रमसि शतधारं वसूनां पवित्रमसि सहस्र-धारमयक्ष्मा वः प्रजया संसृजामि रायस्पोषेण बहुला भवन्ति।।**

"अपने आप को गन्धादिक लगाना"।।

**स्वात्मने शक्तिस्वरूपाय समालभनं गन्धोनमः,**

**अर्घोनमः पुष्पं नमः।।**

.अपने दायें रखें रत्नदीप को गन्ध आदि इस मन्त्र से चढ़ाना - (रत्नदीप को सदा दायें या सामने रखना चाहिए। याद रखिये कि रत्नदीप असली घी का होना चाहिए) गन्ध लगाना।

**स्वप्रकाशो महादीपकः, सर्वतस्ति-मिरापहः।**

**प्रसीद मम गोविन्द दीपोऽयं परिकल्पितः।।**

"धूप को" हमेशा अपने बायें तरफ रखना चाहिए।

**वनस्पतिरसो दिव्यो गन्धाढ्यो गन्धवत्तमः।**

**आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोऽयं परिकल्पितः।।**

"सरूज को" गन्ध आदि देना (निर्माल्य पात्र में)

**नमो धर्मनिधानाय नमः स्वकृतसाक्षिणे।**

**नमः प्रत्यक्षदेवाय भास्कराय नमो नमः।।**

**श्रीभास्कराय समालभनं गन्धो नमः, अर्घो नमः, पुष्पं नमः।**

विष्टर और अक्षत (चावल) समेत अर्घा पात्र से यह पढ़ते हुए पानी छोडना।

**यत्रास्ति माता न पिता न बन्धुर्भ्रातापि नो यत्र सुहृज्जनश्च।**

**न ज्ञायते यत्र दिनं न रात्रिस्तत्रात्मदीपं शरणं प्रपद्ये।।**

**स्वात्मने शक्ति-स्वरूपाय दीप धूपसङ्कल्पात्सिद्धिरस्तु दीपो नमः धूपो नमः।। ॐ तत्सब्रह्माऽद्यतावत्तिथा-वद्यामुकमासस्यामुकपक्षस्य तिथाव-मुकायामात्मनो वाङ्मनः कायोपार्जितपापनिवारणार्थं श्रीदेवी-प्रीत्यर्थं अमुककामना-**

**सिद्ध्यर्थं भगवत्यै अमायै कामायै चार्वङ्ग्यै टङ्कधारिण्यै तारायै पार्वत्यै यक्षिण्यै श्रीशारिकाभगवत्यै श्रीशारदाभगवत्यै श्रीमहाराज्ञीभगवत्यै श्रीज्वालाभगवत्यै व्री-डाभगवत्यै वैखरीभगवत्यै वितस्ताभगवत्यै गङ्गाभगवत्यै यमुनाभगवत्यै कालिकाभगवत्यै सिद्धलक्ष्म्यै महालक्ष्म्यै महात्रिपुरसुन्दर्यै शैलपुत्र्यै, ब्रह्मचारिण्यै, कूष्माण्ड्यै, चण्डघण्टायै, स्कन्दमात्रे, सिद्धिदायै, महागौर्यै, कालरात्र्यै, कात्यायन्यै नवदुर्गा-भगवत्यै सहस्रनाम्यै दुर्गादेव्यै भवान्यै दीपोनमः धूपोनमः।। "अपसव्येन"।।** (बायें ओर जनेऊ करके) **ॐ तत्सद्ब्रह्मा-द्यतावत् तिथौ अद्य अमुक मासस्य कृष्ण पक्षस्य / शुक्लपक्षस्य महापर्वणि आषाढ़, श्रावण, फाल्गुन आदि प्रतिपति / द्वितीयस्यां आदि या द्वितीयस्यां परतः तृतीयस्यां आदि**

**सोम, मंगल, बुध वासरान्वितायां पित्रे पितामहाय, प्रपितामहाय, मात्रे पितामह्यै प्रपितामह्यै, मातामहाय प्रमातामहाय, वृद्धप्रमातामहाय, मातामह्यै प्रमातामह्यै, वृद्धप्रमातामह्यै इत्यादि-भ्यः दीपः स्वधा धूपः स्वाधा**

यह स्मरण रहे कि पहिले तिलयुक्त पानी[१] से अपने सारे पितृपक्ष / मातृपक्ष के पितरों को बायें जनेऊ करके दीप धूप तत्सत् ब्रह्म आदि पढ़कर गोत्र और नाम लेकर तथा सम्बन्ध को भी जतलाकर दीपः स्वधा धूपः स्वधा कहते हुए जल डालते रहे। यह जल निर्माल्य में डालना।

१. तिलयुक्त पानी–

मनुस्मृति में कहा है कि यज्ञ पांच हैं जो इस प्रकार हैं–

ब्रह्मयज्ञ (गृहस्थ के दैनिक पाप ब्रह्मयज्ञ से नष्ट होते हैं), पितृयज्ञ (पितृतर्पण को कहते हैं), देवयज्ञ (देवताओं के प्रीत्यर्थ हवन और पूजन को कहते हैं), भूत

फिर दायें जनेऊ करके तिल पानी में डालकर माता के जलकुण्ड के पास छोड़ना।

**नमः पितृभ्यः प्रेतेभ्यो नमो धर्माय विष्णवे।**

**नमो यमाय रुद्राय कान्तारपतये नमः।।**

**तत्सद् ब्रह्म अद्य तावत् तिथौ अद्य अमुकमासस्य कृष्ण / शुक्लपक्षस्य महापर्वणि अमुक तिथौ अमुक वासरान्वितायां**

श्री गुरवे (यहाँ अपने गुरु का नाम गोत्र सहित लेकर) दीपः स्वधा धूपः स्वधा श्रीपरमगुरवे (अपने परमगुरु का नाम गोत्र सहित लेकर) दीपः स्वधा धूपः स्वधा श्री परमेष्ठिने गुरवे (अपने परमेष्ठि गुरु का नाम गोत्र सहित लेकर) दीपः स्वधा धूपः स्वधा।

इसके पश्चात् दाहिना जनेऊ करके, तिल, अक्षत, गन्ध विष्टर

---

→

यज्ञ - (पशुओं पक्षियों आदि को बलि देने को कहते हैं) और मनुष्ययज्ञ मनुष्य या (अतिथि पूजा को कहते हैं) इस प्रकार ये पांच यज्ञ हैं।

पितृयज्ञ अर्थात् पितरों का नाम लेकर प्रातः पूजा करने के समय तर्पण करने को या पितर संबन्धी अन्य कर्मां को पितृयज्ञ कहते हैं अतः सदा इस यज्ञ के फल को पाने के लिए पितृतर्पण करना चाहिए। विष्णुधर्मसूत्र (अध्याय २०) में कहा है कि प्रेतत्व से छूटने के बाद जब पितर पितृलोक में जाते हैं तो बन्धुबान्धवों द्वारा नाम गोत्रोच्चारण पूर्वक दिया गया तर्पण (जलदान) या अन्न उन्हें अवश्य प्राप्त होता है, पितर चाहे देवयोनि में हो, चाहे नरकयोनि में हो चाहे मनुष्य योनि में हो चाहे पशुपक्षी योनि में हो, अपने बान्धवों द्वारा दिये गये तर्पण या अन्न को उसी योनि के भोजन के रूप में अवश्य प्राप्त करते हैं। जैसे पितर यदि देवयोनि में हो तो तर्पण या अन्न आदि उत्तम गन्ध के रूप में उन्हें प्राप्त होता है, मनुष्य योनि में हो तो वही तर्पण या अन्न आदि उत्तम व्यञ्जन पदार्थ या स्वादिष्ठ भोजन के रूप में या soft drinks के रूप में उन्हें प्राप्त होता है, यदि पशु पक्षी योनि में हो तो उनके अच्छे खाद्य पदार्थ के रूप में प्राप्त होता है, यदि नरक योनि में हो तो वहां भी उस समय यातनायें नहीं दी जाती हैं और आराम का क्षण प्राप्त होता है। इस प्रकार पितृयज्ञ करने से पितर तथा पितृयज्ञ करने वाला भी पुष्टि होता है।

और पानी अर्घपात्र में डालकर नीचे दिए तीन मन्त्रों से तीन फूल डालना।

**१. संव्चः सृजामि हृदयं संसृष्टं मनो अस्तुवः ।**

**२. संसृष्टास्तन्वः सन्तु वः संसृष्टः प्राणो अस्तु वः**

**३. संय्यावः प्रियास्तन्वः संप्रिया हृदयानिवः।**

**आत्मा वो अस्तु संप्रियः संप्रियास्तन्वो मम ।।३।।**

यह पानी जलकुण्ड या प्रतिमापर छोड़ना।। जीवादान मन्त्र पढ़कर-।

**अश्विनोः प्राणस्तौ ते प्राणन्दत्तां तेन जीव,**

**मित्रावरुणयोः प्राणस्तौ ते प्राणन्दत्तां तेन जीव,**

**बृहस्पतेः प्राणः स ते प्राणन्ददातु तेन जीव।।**

फिर हाथ में दो दर्भकाण्ड या पुष्प रखके चामर सा देवी का न्यास करना-

**ह्रां अङ्गुष्ठाभ्यां नमः, ह्रीं तर्जनीभ्यां नमः, ह्रूं मध्यमाभ्या नमः, ह्रैं अनामिकाभ्यां नमः, ह्रौं कनिष्ठिकाभ्यां नमः, ह्रः करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः।। "षडङ्गन्यास"। ह्रां हृदयायनमः, ह्रीं शिरसे स्वाहाः, ह्रूं शिखायै वषट्, ह्रैं कवचाय हुँ, ह्रौं नेत्राभ्यां वौषट्, ह्रः अस्त्राय फट्।।**

अक्षत युक्त दो दर्भकाण्ड हाथ में रख कर पूजा करने की आज्ञा लेना, नीचे दिये गायत्री मन्त्र को तीन बार पढ़कर-

**बीजत्रयाय विद्महे, तत्प्रधानाय धीमहि**

**तन्नः शक्तिः प्रचोदयात्।**

**ॐ तत्सब्रह्म०। भगवत्याः आमायाः कामायाःचार्वङ्ग्याः टङ्कधारिण्याः तारायाः पार्वत्याः यक्षिण्याः श्रीशारिकाभगवत्याः श्रीशारदाभगवत्याः श्रीमहाराज्ञीभगवत्याः श्रीज्वालाभगवत्याः व्रीडाभगवत्याः वैखरीभगवत्याः वितस्ताभगवत्याः**

